# मार्गानुसारी जीवन 7

**प्रश्न 1. अपुर्नबन्धक किसे कहते हैं।**

उत्तर—जो जीव कभी भी 70 कोटि-कोटि सागरोपम स्थिति मोहनीय कर्म की नही बाधता ऐसी अवस्था प्राप्त कर लेता है तब वह अपुर्नबन्धक कहलाता है। इसके तीन गुण है—

(1) तीव्र भाव से पाप नही करे,

(2) ससार का बहुमान नहीं करे,

(3) उचित स्थिति का पालन करे।

**प्रश्न 2. मार्गानुसारी के कितने गुण हैं उन्हें चार विभाग में लिखे।**

**उत्तर**—मार्गानुसारी के 35 गुण होते है।

**प्रश्न 3. नींव के कितने गुण।**

**उत्तर**—नीव के 12 गुण।

**(1) धर्मश्रवण**—ज्ञानी के वचनो को सुनकर रस पर श्रद्धा रखना रोहिणिया चोर आदि।

**(2) सत्संग**—सज्जन व्यक्तियो का सग करना जैसा सग वैसा रग पारस मणि के सग से लोहा सुर्वण बन जाता है जटायु पक्षी तुलसीदास जी ने भी कहा है। "एक घडी आधी घडी आधी मे पूर्णआध तुलसी सगत संत की करे कोटि अपराध।"

**(3) कदागृह त्याग**—कदाग्रह अभव्य को ससार के सुख का आग्रह रहता है कदागृही व्यक्तियो को धर्म का उपदेश अच्छा नहीं लगता। व्यापारियो को कदागृह त्याग करने पर ही सम्पत्ति की प्राप्ति होती है कदागृह को न त्यागने पर हानि नुकसान होता है।

(4) पाप का भय–पाप का भय लगने से ही पाप का त्याग करने की भावना जगती है।

(5) लज्जा–लज्जा गुणवाली आत्मा पाप कर्म नहीं करती वह धर्म मे आगे बढती है जैसे कहा भी है व्यापार मे नर्म हुकूमत मे गर्म धर्म से शर्म जैसे चण्डरूद्राचार्य के शिष्य अरणिक मुनि।

(6) निन्दा का त्याग–निन्दा करने म जीव को इतना रस आता है कि आम के रस से भी अधिक मधुरता का अनुभव होता है निन्दा करने वाले स्वय दु खी होते एवम् दूसरो को भी दु खी करने का निमित्त बनता जैसे सीता को निन्दा के कारण देश निकाल का दु ख सहन करना पडा।

(7) निषप्रवृत्ति का त्याग–जो प्रवृतियाँ शिष्ट पुरुषा के द्वारा निन्दा के पात्र बनी हो उनका त्याग करना –

(1) शराब (2) जुआ (3) मासाहार, (4) शिकार (5) परस्त्री (6) वैश्या (7) चोरी शराब से तम्बाकुसे बीस नुकसान होते हैं जुआ से पाण्डवो को राज्य छोडना पडा मासहार से सोदास को राज्य से भ्रष्ट होना पडा अण्डे त्याग।

(8) इन्द्रिय गुलामी का त्याग–इन्द्रियो की गुलामी के कारण रूपसेन के सात भव बिगडे घ्राणेन्द्रिय की गुलामी के कारण मेतारज का जीव चण्डाल कुल मे जन्मा रसनेन्द्रिय के कारण मगु आचार्य को गधी गट्टर मे जन्म लेना पडा। स्पर्शेन्द्रिय के कारण सुकुमालिका को घरबारी होना पडा।

(9) अन्तर शत्रु विजय–अन्तर शत्रु 6 होते हैं।

(1) काम (2) क्रोध (3) मान (4) मद (5) हर्ष (6) लोभ।

काम यानि स्त्री को पुरुष की तरफ आकर्षण पुरुष को स्त्री की तरफ आकर्षण उदाहरण रावण काम के कारण सीताजी के सामने दीन बना।

(2) क्रोध–क्रोध से चण्डकोशी सर्प अनेक जीवो का हत्यारा बना भगवान महावीर स्वामी के उपदश से क्षमा धारण करने से देव बना इसी तरह गज सुकुमाल झाझरिया आदि ऋषि क्रोध पर विजय पाने पर मोक्ष गये।

**(3) मान**—मान के कारण बाहुबलजी को बारह महीने तक भयंकर कष्ट सहन करने पडे फिर भी केवल ज्ञान नही हुआ मान पर विजय पाने पर पैर उठाते ही केवल ज्ञान हुआ।

**(4) मद**—महावीर स्वामी का जीव मरीचि के भव मे कुल का मंद करने से नीच कुल मे उत्पन्न होना पडा।

**(5) हर्ष**—भौतिक वस्तु की प्राप्ति पर आनंद मानना। **लोभ**—के कारण सभूम चक्रवती नरक में गया।

**(6) सौम्यता**—स्वभाव मे सौम्यता रखनी चाहिये जिससे सद्‌भाव व सहानुभूति प्राप्त होती है। सौम्यता के अभाव मे महाभारत का युद्ध हुआ। गुणसागर मुनि की सौम्यता देखकर उदयसुर उसकी पत्नी 25 राजकुमार ने दीक्षा ली। वाणी विचार आकृति को शान्त, व सौम्य रखनी चाहिये जिससे हरेक कार्य में सबका सद्‌भाव और संयोग मिल सकता है।

**(7) बुद्धि के आठ गुण**—बुद्धि सुन्दर और सूक्ष्म होनी चाहिये बुद्धि की सुन्दरता व सूक्ष्मता से जीव अनेक प्रकार के संघर्षो से बच सकता है।

(1) शुश्रुषा, (2) श्रवण, (3) ग्रहण, (4) धारणा, (5) ऊहाधारण, (6) अपोह धारण, (7) अर्थ विज्ञान, (8) तत्त्व ज्ञान जिनकी बुद्धि आठ गुणो को धारण करती है उसका मानव जीवन सफल होता है।

**(8) न्याय सम्पन्न वैभव**—गृहस्थ जीवन के अन्दर धन वैभव की आवश्यकता रहती है। किन्तु वह धन वैभव नीति न्याय प्रमाणिकता से प्राप्त करना चाहिये। अन्यथा लाभान्तराय कर्म बांधता है।

## उचित गुण 10

**(1) उचित व्यय**—अपनी आय के चार विभाग करे। उसमे से ¼ व्यापार मे लगाए वे खजाने मे रखे ¼ पुण्य के पोषण में खर्च करे ¼ अपनी निजी धर्म में खर्च करे। इसी प्रकार आय के अनुसार व्यय करने से स्वयं ऋणी बन करके चिन्तित नहीं बनता तथा धर्म मे खर्च करने से अध्यात्मिक संस्कार दृढ़ बनते।

(2) उचित वेश—अपने वैभव के अनुसार वेश भूषा पहनी चाहिये। श्रीमन्त होकर फटे टूट कपडे पहने तो कजूस कहलाता है। गरीब होकर श्रीमन्त वस्त्र पहले तो उडाउ गिना जाता उचित वेश पहना चाहिये। उचित वेश मे यह ध्यान रखे वह वेशभूषा दूसरो को विकार उत्पन्न करने वाला न हो नहीं तो उदवट वेश गिना जाता है।

(3) उचित विवाह—समान कुल शील धर्म स्वभाव के अनुकूल यदि शादी न हो तो गृहस्थ जीवन भी दु खमय मे वन जाता है। जैसे हिन्दू मुस्लिम का।

(4) उचित घर—घर स्वच्छ सुन्दर होना चाहिये अधिक खिडकियॉ दरवाजे नही होने चाहिये जिससे चोरो का भय नही रहता।

(5) उचित देश—जहॉ पर सर्प बिच्छु चोर डाकु का भय नही हो ऐसे क्षेत्र मे हमे रहना चाहिये। क्योकि उपद्रव वाले स्थान मे रहने से हमारे मन की एकाग्रता नहीं रहती। जिस कारण धर्म साधना अच्छी तरह नहीं कर सकते।

(6) उचित भोजन—मानव को अपनी प्रकृति के अनुसार उचित भोजन करना चाहिये। हमे जीभ के वश मे होकर जैसे तैसी अनुचित वस्तुओ को नही खाना चाहिये।

(7) अजीर्ण होने पर भोजन का त्याग करना चाहिये—अन्यथा शरीर पेट की अनेक बीमारियो से ग्रस्त हो जाता है जिससे असमाधि भय वन जाता है। जमिकद जैसे वनस्पति जिसे खाने से अनन्त जीवो की हत्या होती है। ऐसी अभक्ष्य वस्तुओ को नहीं खाना चाहिए अपना पेट ही भरना है तो दूसरी वस्तुओ से भर सकते है पेट ही एक मशीन है अत इसको आराम मिलना चाहिये। 15 दिन मे एक उपवास करना चाहिये। जिससे अपने मे आध्यात्मिक चतना जागृत होती है और स्वास्थ्य भी अच्छा रहता है। मर्यादित सात्विक भोजन से हमारे विचार भी सात्विक होते है।

(8) आदेश कालचर्या त्याग—अत हमे अयोग्य देशकाल निषिद्ध स्थानो मे नहीं जाना चाहिये। क्योकि ऐसे स्थानो मे रहने वाले लोगो के सम्पर्क के कारण हमारे जीवन मे बुराइयॉ प्रवेश कर जाती है सुनहरा मानव

जीवन पतन की गरत मे गिर जाता हे हमे अपने जीवन के विकास के लिये दूषित क्षेत्र से दूर रहना चाहिये। अच्छे व्यक्तियो की सगत से शुभकार्यो मे सहकार मिलता हे। मैत्री आदि शुभ भावो का प्रादुर्भाव होता ह।

**(9) प्रसिद्ध देशाचार का पालन**—हम जिस समाज मे रहते है वहाँ पर शिष्ट पुरुषो ने जो प्रणालिका चालु की हैं तदनुसार वर्तन करना चाहिये लोक विरुद्ध कार्य का त्याग करना चाहिये। जिसे हम लोक प्रिय बनते हैं। स्नेह प्रेम सद्‌भावो मे वृद्धि होती है।

**(10) बलाबल विचार**—कोई भी कार्य करने के पहले हमे अपने शारीरिक, मानसिक, आर्थिक, अध्यात्मिक, आदि दृष्टिकोण से सोचना चाहिये बाद मे अपने को शक्य लगे तो करना चाहिये। नही तो नही करना चाहिये यदि हमे बिना सोचे विचारे कार्य को किया तो बाद मे पश्चाताप करना पडता है।

**(1) माता-पिता का पूजन करना**—माता-पिता का विनय बहुमान आदर सत्कार पूजा भक्ति करनी चाहिये माता-पिता के उपकार हम पर अगणित है माता-पिता के उपकार का ऋण इतना है कि जिन्दे जिन्दे अपनी चमडी उतारकर माता-पिता के लिये जूते बनाये जाए तो भी उनके उपकार का ऋण नही चुकाया जाता श्रवण कुमार ने अपने माता-पिता को कावड मे बिठाकर 68 तीर्थो की यात्रा कराई थी भक्ति से आर्शीवाद मिलता है। शुभ बन्धन से हम सुखी बनते है। माता-पिता उपकारी है आज्ञा मानना प्रणाम करना विनय करना, सामने नही बोलना कटु वचन नही बोलना, धर्म मार्ग पर लगाकर ऋण मुक्त होना चाहिए।

**(2) पोष्य पोषण**—पोषण करने योग्य पत्नी, पुत्र, पुत्री विधवा छोटे भाई, बहन, भतीजे, नौकर आदि का पोषण करना चाहिये।

**(3) अतिथि सेवा**—अपरिचित परिचित साधर्मि पचमहाव्रत धारी साधु की सेवा करना चाहिए जैसे की दण्डवीर्य राजा के उपर इन्द्र प्रसन्न होकर कुण्डल हार धनुष बाण व रथ भेट किया।

**(4) शिष्टाचार प्रशंसा**—शिष्ट पुरुषो के आचार की प्रशसा निन्दा का त्याग आपत्ति मे धैर्य औचित्य कृतज्ञ आदि की प्रशसा करना।

(5) गुण पक्षपात–क्षमा नमता सरलता सतोष सज्जनता उदारता दाक्षिण्यता स्थिरता पवित्रता पापभीरूता इत्यादि गुणी आत्मा की प्रशसा करना दूसरो के दोषो को नही देखना दूसरो के दोष लिखे जाये देखे जाये तो उसकी अपेक्षा करना।

(6) परोपकार–दूसरो का कार्य बिना स्वार्थ से करना दूसरे के सुख–दु ख मे सहानुभूति बताना जिन शासन के लिये साधर्मिक के लिये तन मन धन से परोपकार करना।

(7) त्रिवर्ग अबाधा–धर्म अर्थ काम इन तीनो मे बाधा न पहुँचे ऐसा जीवन जीना चाहिये गृहस्थ मे रहकर अर्थ काम की साधना करने से पुण्य रूपी बीज नष्ट हो जाता है। अकले अर्थ मे मशगुल रहते तो मम्मण सेठ की तरह 7 नरक मे जाना पडता है।

(8) चारित्र ज्ञान वृद्ध–विश्व मे लोक उपकारियो की थोडी भी सविशेष भक्ति करते है तो ज्ञानवृद्ध और चारित्र पात्र जो जगत के और महान उपकारी हो उनकी सेवा मे सर्वस्व समर्पित करना चाहिये।

शिखर के पाँच गुण–मार्गानुसारी जीवन के गुणो मे चमकते सितारे के समान लोकप्रियता आदि श्रेष्ठगुण शिखर के गुण कहलाते है।

(1) लोकप्रियता–हमे ऐसा जीवन जीना चाहिये कि मरने के बाद भी लोग याद करे। जिनदत्तसूरि हेमचन्द्र सम्प्रति कुमारपाल जैसे लोकप्रिय जीवन जीवे।

(2) दीर्घ दृष्टि–हरेक कार्य को आगे पीछे सोचकर कार्य करे जिससे अच्छा परिणाम आवे। क्षण मात्र की सफलता देख कर राजी नहीं होना। हरेक व्यक्ति को भविष्य को सोचना चाहिये।

(3) विशेषज्ञता–उपर उपर का देख कर कार्य नही करना किन्तु सार असार कार्य अकार्य का विचार करके प्रवृति करे। इस प्रकार गुण दोनो के अन्तर को जानकर दोष का त्याग करके अपने गुण प्रकट करे उसे विशेषज्ञ कहते है।

(4) कृतज्ञता—देव गुरु माता-पिता या अन्य किसी व्यक्ति ने अपने ऊपर उपकार किया है। उन उपकारो को भूलना नहीं चाहिये उसके प्रति कृतघ्न बनना चाहिये।

(5) दया—अधे, लूले, नगडे, पगु, गूगे बहरे रोगी निराधार निर्धन आदि दु खी जीवो को मदद करनी चाहिये क्योकि दया धर्म का मूल है। अपने को दु.ख नही चाहिये सुख चाहिये वैसे दूसरो को भी दु.ख पसन्द नही है सुख पसन्द है। तो अपनी और से उनको मुख देना चाहिये सुख देने से सुख मिलता है। दु ख देने से दु ख मिलता है। इसलिये दु:खी जन पर दया करनी चाहिये।



# कर्म प्रकृति 8

**प्रश्न 1 कर्म किसे कहते है ?**

उत्तर—जीव के राग द्वेष आदि परिणामो के निमित्त से कार्मण वर्गणा रूप पुद्गल स्कध जीव के साथ बन्ध को प्राप्त होते है उन्हे कर्म कहते है।

**प्रश्न 2 जीव को दु ख सुख देने का निमित्त कौन है ?**

उत्तर—जीव के बाधे हुए शुभा शुभ कर्म

**प्रश्न 3 ये कर्म कितने प्रकार के हैं उनके नाम लिखो ?**

उत्तर—कर्म आठ ज्ञानावरणीय दर्शनावरणीय वेदनीय मोहनीय आयु नाम गोत्र, अतराय।

**प्रश्न 4 प्रत्येक कर्म जीव की कौन कौन सी शक्तियों के अवरोध करने वाले हैं ?**

उत्तर—ज्ञानावरणीय ये ज्ञान की अनन्त शक्ति को दबाने वाला है दर्शानावरणीय दर्शन को वेदनीय आत्मीय अनन्त सुख को मोहनीय क्षायिक सम्यक्त्व को आयुष्य अक्षय स्थिति गुण को नाम कर्म अमूर्ति को गौत्र अगुरु लघु गुण को अन्तराय आत्मिक अनन्त शक्ति को रोकने वाला है।

***प्रश्न 5 ज्ञानावरणीय कर्म कैसे बन्धता है—उस कर्म की स्थिति कितनी है।***

उत्तर—ज्ञानी के कार्य मे विघ्न डालने से उनका अपमान करने से क्लेश द्वेष तथा ज्ञान की अन्तराय देने से ज्ञानावरणीय कर्म का बन्ध होता है जघन्य कर्म की स्थिति अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट तीस कोडा कोडी सागरोपम की।

**प्रश्न 6. दर्शनावरणीय कर्म कैसे वन्धता उसकी स्थिति कितनी है ?**

उत्तर—दर्शन मे अन्तराय देने से, विघ्न करने से दर्शना वरणी कर्म का बन्ध होता है उसकी स्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्त की और उत्कृष्ट से तीस कोडा कोडी सागरोपम की।

**प्रश्न 7. वेदनीय कर्म के कितने भेद ?**

उत्तर—दो, साता असाता वेदनीय।

**प्रश्न 8. साता असाता वेदनीय कर्म कैसे वनते ?**

उत्तर—प्राणियो को शान्तवना देने से दया अनुकम्पा किसी भी प्रकार से कष्ट नही देने से साता वेदनीय कर्म का बंध होता है प्राणियों को अशान्ति देने से शारीरिक मानसिक दु ख देने से, निर्दयता से व्यवहार करने से असाता वेदनीय कर्म का बन्ध होता है।

**प्रश्न 9. साता असाता वेदनीय की स्थिति कितनी है।**

उत्तर—जघन्य से दो समय की उत्कृष्ट से पन्द्रह कोडा कोडी सागरोपम की स्थिति साता वेदनीय की होती है असाता वेदनीय की जघन्य एक सागरोपम के 7 भाग मे से 3 भाग मे एक पल्योपम के असख्यातवे भाग कम की और उत्कृष्ट से तीस कोडा कोडी सागरोपम की।

**प्रश्न 10. मोहनीय कर्म कैसे बंधते उसका फल क्या है ?**

उत्तर—तीव्र क्रोध मान माया लोभ करने से प्राणियो के साथ क्रूर व्यवहार करने से कर्म का बध होता है मोहनीय कर्म की 28 प्रकृतियॉ है। सत्य को नही जानता असत्य मे लिप्त रहता है।

**प्रश्न 11. मोहनीय कर्म की आत्मा कैसी होती है ? उसकी स्थिति कितनी है।**

उत्तर—जैसे मद्यपान के नशे से भान रहित हिताहित के मार्ग को मनुष्य नहीं समझ सकता, उसी तरह मोहनीय कर्म के उदय से मनुष्य आत्मज्ञान, सत्यमार्ग के साधन, अपने कर्त्तव्य को नही समझ सकता उसकी स्थिति जघन्य अन्तर मुहूर्त की उत्कृष्ट सित्तर कोड़ा कोडी सागरोपम होती है।

**प्रश्न 12. आयुष्य कर्म के कितने भेद।**

उत्तर—चार भेद नरक तिर्यंच मनुष्य देव।

**प्रश्न 13 देवता नारकी मनुष्य तिर्यंच का आयुष्य कितना है।**

उत्तर—नारकी व देवता का आयुष्य जघन्य दश हजार वर्ष का उत्कृष्ट तैतीस सागरोपम का तिर्यंच व मनुष्य का जघन्य अन्तर्मुहूर्त का उत्कृष्ट तीन पल्योपम का।

**प्रश्न 14 नाम कर्म के कितने भेद है।**

उत्तर—दो। शुभनाम कर्म और अशुभनाम कर्म। शुभनाम और अशुभ नाम कर्म कैसे बधता है। मन वचन काया की सरलता से न्याय मार्ग पर प्रवृत करने से परमात्मा का ध्यान करने से दान पुण्य करने से शुभनाम कर्म का बध होता है इनके विपरीत चलने से अशुभनाम कर्म का सचय होता है। नाम कर्म की स्थिति जघन्य आठ मुहूर्त की उत्कृष्ट बीस कोडा कोड सागरोपम की।

**प्रश्न 15 गोत्र कर्म के कितने भेद है।**

उत्तर—दो। उच्च गौत्र नीच गौत्र।

**प्रश्न 16 उच्च नीच गौत्र कैसे बन्धता है उनका फल क्या है स्थिति कितनी है।**

उत्तर—जाति कुल बल रूप तप, शास्त्र लाभ एश्वर्यता इन आठ प्रकार के मद से नीच गौत्र का बन्ध होता है। और ये वस्तुएँ प्राप्त होने पर भी गर्व न करे तो उच्च गौत्र का बन्ध होता है। उच्च गौत्र से जाति बल कुल रूप आदि उच्च मिलते हैं नीच गौत्र से ये आठो वस्तुएँ हल्की एव तुच्छ मिलती हैं। जघन्य आठ मुहूर्त की उत्कृष्ट बीस कोडा कोड सागरोपम होती है ।

**प्रश्न 17 अन्तराय कर्म किस प्रकार से बधता है ? उस का फल क्या है ? स्थिति कितनी है ?**

उत्तर—दान लाभ भोग उपभोग और वीर्य उनका किसी जीव के उपयोग मे अन्तराय आता है मनुष्य किसी को अन्तराय देता है वैसी ही अन्तराय स्वय को भोगनी पडती है। जघन्य अन्तर मुहूर्त की उत्कृष्ट बीस कोडा कोडी सागरोपम की स्थिति हैं।



❖ ❖ ❖

# गुणस्थानक

# 9

**प्रश्न 1. जीव के गुण की एक-एक से उन्नत सीढ़ियों के स्थान को क्या कहते हैं।**

उत्तर—गुणस्थानक।

**प्रश्न 2. गुणस्थानक कितने और कोन से है ?**

उत्तर—चौदह (1) मिथ्यात्व, (2) सास्वादान, (3) मिश्र, (4) अविरति सम्यक दृष्टि, (5) देशविरति, (6) प्रमत, (7) अप्रमत, (8) निवृत्ति बादर, (9) अनिवृति बादर, (10) सूक्ष्म संपराय, (11) उपशात मोह, (12) क्षीण मोह, (13) सयोगी केवली, (14) अयोगी केवली।

**प्रश्न 3. मिथ्यात्व अर्थात् क्या ?**

उत्तर—दृष्टि का विपर्यास।

**प्रश्न 4. मिथ्यात्व को दृष्टांत के द्वारा समझायें।**

उत्तर—जैसे धतुरे के बीज खाने वाला सफेद वस्तु को पीली देखता है वैसे ही मिथ्यात्व मोहनीय कर्म के उदय से प्राणी जगत के वास्तविक स्वरुप को मिथ्या समझता है।

**प्रश्न 5. मिथ्यात्व में ऐसा कौन-सा गुण है जिससे मिथ्यात्व गुण स्थानक कहलाता है ?**

उत्तर—मिथ्यात्व मे रहने से गुप्त सर्व ज्ञान मे से अक्षर के अनत वे भाग जितना ज्ञान प्रगट रहता है इसलिये उसे गुणस्थानक कहते है।

**प्रश्न 6. मिथ्यात्व मुख्य कितने प्रकार का है ?**

उत्तर—पॉच अभिग्राहिक, अनभिग्राहिक अभिनिवेसिक, संशयिक, अणाभोगिक।

प्रश्न 7. अभिग्राहिक अर्थात् क्या ?

उत्तर–प्रत्येक असत्य को बिना विचारे ग्रहण करे।

प्रश्न 8 अनभिग्राहिक अर्थात् क्या ?

उत्तर–किसी बात का निर्णय किये बिना सत्य असत्य को स्वीकारे।

प्रश्न 9 अभिनिवेसिक अर्थात क्या ?

उत्तर–समझ बूझ कर अपना दुराग्रह रक्खे छोडे नहीं।

प्रश्न 10 सशयिक अर्थात् क्या ?

उत्तर–प्रत्येक सत्य बात परही सशय रक्खे।

प्रश्न 11 अणाभोगिक अर्थात् क्या।

उत्तर–बेभानावस्था जिस मे किसी बात की कुछ खबर न रहे।

प्रश्न 12 सास्वादान सम्यक्त्व का अर्थ क्या ?

उत्तर–आस्वादान सहित वह सास्वादान।

प्रश्न 13 आस्वादान का'अर्थ क्या ?

उत्तर–ऊपर के गुणस्थानक को त्यागते ही इस गुणस्थान मे जीव छ आवलिका जितना समय रहता है। अर्थात् ऊपर के स्थान से नीचे के स्थान मे आते हुए मध्य के समय मे पूर्व का स्वाद रहता है।

प्रश्न 14 सास्वादान एक भव मे कितने समय आता है।

उत्तर–पाँच वक्त।

प्रश्न 15. सास्वादान सम्यक्त्वी उत्कृष्ट कितने समय में मोक्ष जाता है।

उत्तर–अर्द्ध पुदगल परावर्तन मे आखिर मोक्ष जाता है।

प्रश्न 16 पुदगल परावर्तन का समय कितना।

उत्तर–अनत उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी जिसमे समाजाय।

प्रश्न 17 मिश्र गुणस्थानक का अर्थ क्या ?

उत्तर–सम्यक्त्व और मिथ्यात्व की मिश्रता।

प्रश्न 18 मिश्र गुणस्थान की स्थिति कितनी है ?

उत्तर–अन्तर मुहूर्त रहकर या तो ऊपर चढता है या नीचे गिरता है।

**प्रश्न 19. अविरति सम्यक्त्व का अर्थ क्या ?**

उत्तर–असत्य मान्यता का त्याग सत्य मान्यता पर श्रद्धा परन्तु व्रत को न आदर सके।

**प्रश्न 20. सम्यक्त्व के कितने भेद है ?**

उत्तर–पॉच क्षायिक, क्षयोपशमिक, औपशमिक, सास्वादन, और वेदक।

**प्रश्न 21. क्षायिक क्षयोपशमिक और औपशमिक का अर्थ क्या है।**

उत्तर–मोहनीय कर्म की मूल दो प्रकृतियॉ है चारित्र मोहनीय 11 दर्शन मोहनीय इनमे से चारित्र मोहनीय की 25 प्रकृतियॉ है और दर्शन मोहनीय की तीन (1) समकित मोहनीय, (2) मिश्रमोहनीय, (3) मिथ्यात्व मोहनीय। ये तीन और दर्शन मोहनीय की 25 कुल 28 प्रकृति दर्शन त्रिक और चार अनतानुबधी क्रोध मान माया, लोभ इन सात प्रकृति का क्षय करने से क्षायिक समकित गिना जाता है। इनका उपशम करने से औपशमिक समकित और कुछ क्षय और कुछ उपशम करने से क्षयोपशमिक समकित गिना जाता है।

**प्रश्न 22. देशविरति गुणस्थान में कितनी प्रकृतियो का क्षयोपशम होता है ?**

उत्तर–सात प्रकृति पहले कही हुई वह और अप्रत्याख्यान क्रोध मान, माया, लोभ, इन ग्यारहो का क्षयोपशम होता है।

**प्रश्न 23. पॉचवें गुण स्थान वाला जीव कितने भव में मोक्ष जाता है।**

उत्तर–जघन्य तीसरे भव मे उत्कृष्ट पन्द्रहवे भव मे मोक्ष जाता है।

**प्रश्न 24. प्रमत और अप्रमत संयति का अर्थ क्या ?**

उत्तर–यह दोनो सर्व विरति होते हुए भी संयम मे थोड़ा बहुत प्रमाद सेवने वाले होते है वे प्रमत सयति और सयम मे प्रमाद सेवने वाले हो उन्हे अप्रमत संयति कहते है।

**प्रश्न 25. छठे और सातवें गुण स्थानक में कितनी प्रकृतियों का क्षयो पशम होता है ?**

उत्तर–छठे गुण स्थान मे ग्यारह प्रकृति पहिले कही वह प्रत्याख्यान के क्रोध मान माया लाभ यह पन्द्रह प्रकृति का क्षयोपशम होता है और सात म गुणस्थान मे सज्वलन क्रोध सहित सोलह प्रकृति का क्षयोपशम होता है।

## गुणस्थान

प्रश्न 1 छठे सातवे गुणस्थान मे कोन होता है।

उत्तर–पॉच महाव्रतधारी साधु पुरुष।

प्रश्न 2 साधुपना एक भव मे मन से कितनी वार आता है।

उत्तर–उत्कृष्ट नव सौ वार।

प्रश्न 3 निवृति वादर गुणस्थान में कितनी प्रकृतियो का क्षयोपशम होता है।

उत्तर–आठवे गुणस्थानक मे पहिले कही हुई सोलह प्रकृति और सज्वलन का मान मिलकर 17 प्रकृति का क्षयोपशम होता है।

प्रश्न 4 निवृत्त वादर गुणस्थानक की कैसी स्थिति होती है।

उत्तर–शुक्ल ध्यान प्रकट होता है सहज समाधि रहती है केवल ज्ञान रूप सूर्य के उदय के पूर्व ही अनुभव ज्ञान रूप अरूणोदय प्रकट होता है।

प्रश्न 5 निवृति वादर गुणस्थानक मे हर एक जीवन जाने वाला अन्त मे केवल्य ज्ञान की सीमा तक पहुँच सकता है।

उत्तर–इस जगह उपशम और क्षपक ऐसी दो विचार की श्रेणियाँ है इसमे से जो उपशम श्रेणी पर चढता है वह ग्यारहवे गुणस्थान मे जाकर पतित हो जाता है और जो क्षपक श्रेणी पर चढता है वह कर्म के दल को तोडते समय समय पर अनत गुणी विशुद्धि करते तेरहव गुणस्थान म जा केवल ज्ञान प्राप्त कर लेता है इस गुण स्थानक का दूसरा नाग अपूर्वकरण।

प्रश्न 6 इस गुणस्थान वाला कितने भव करके मोक्ष जाता है।

उत्तर–जघन्य इसी भव मे और उत्कृष्ट तीसरे भव म।

प्रश्न 7 नवमें अनिवृति वादर गुणस्थान में कितनी प्रकृतियों का क्षयोपशम होता है।

उत्तर—सतरह पहिले कही वे और सज्वलन की माया स्त्री वेद पुरुष वेद नपुसक वेद सब मिलकार इकवीस प्रकृति का क्षयोपशम करता है।

**प्रश्न 8. दसवां सूक्ष्म संपराय गुण स्थानक में कितनी प्रकृतियों का क्षयोपराम होता है।**

उत्तर—इकवीस पहिले कही वे और हास्य रति अरति भय शोक जुगुप्सा इन सत्ताईस प्रकृतियो को क्षयोपशम करता है।

**प्रश्न 9. ग्यारहवां उपशांत मोह गुणस्थान में कितनी प्रकृतियों का क्षयोपशम होता है।**

उत्तर—सत्तावीस पहिले कही वे और संज्वलन का लोभ ऐसी अट्ठाइस प्रकृति का उपशम करता है।

**प्रश्न 10. उपशांत मोह का अर्थ क्या है ?**

उत्तर—उपशांत अर्थात् जिसने मोह सर्वथा दबा दिया है अर्थात् पानी के नीचे मैल स्थित रहता है परन्तु पानी निर्मल दृष्टिगत होता है उसी तरह यहॉ पर मोहनीय कर्म के उपशम होने से अद्यवसाय निर्मल होते हैं।

**प्रश्न 11. इस गुणस्थानक का परिणाम क्या है ?**

उत्तर—इस गुणस्थानक मे जो मर जाये तो अनुत्तर विमान के देव बनते हैं नही तो चौथे गुण स्थान मे रहते कदाचित पतित हो जाये तो प्रथम गुणस्थानक मे आ जाता है परन्तु वहॉ से आगे नहीं चढते।

**प्रश्न 12. बाहरवां क्षीण मोहनीय गुणस्थानक में कितनी प्रकृतियों नष्ट होती है।**

उत्तर—पहिले कही हुई अट्ठाईस प्रकृतियो को सर्वथा नष्ट करता है।

**प्रश्न 13. उस गुणस्थानक की स्थिति (परिणाम) कैसी होती है।**

उत्तर—क्षपक श्रेणी, क्षयिक भाव, क्षायिक समकित और यथा ख्यात चारित्र मे रहते कारण सत्य जोग सत्य भाव अकषाय वीतरागी अविकारी वर्धमान परिणामी अप्रतिपाती होता है वहॉ अन्तर मुहूर्त रहता है और इसी जगह ज्ञानावरणीय, दर्शना वरणीय, अन्तराय का भी क्षय कर तेरहवे गुणस्थानक के पहिले समय मे ही केवल ज्योति प्रकट करता है उसे क्षीण मोहनीय गुणस्थानक कहते है।

प्रश्न 14 तेरहवे गुणस्थान का नाम क्या ? और उनका लक्षण क्या ?

उत्तर–मन वचन काया से जिनकी वीर्य प्रवृत्ति होती है उसे सयोगी केवली गुणस्थानक कहते है इस गुणनास्थानक पर घाती कर्म का सर्वथा क्षय हो जाने से केवल ज्ञान केवल दर्शनादि गुण प्रकट होते है।

प्रश्न 15 यह गुणस्थान मे कितने समय रहता है।

उत्तर–जघन्य अन्तर मुहूर्त और उत्कृष्ट थोडा कम क्रोड पूर्व।

प्रश्न 16 अयोगी केवली गुणस्थानक अर्थात् क्या ?

उत्तर–इस गुणस्थानक मे मन वचन काया के जोग और प्राण का निरोधकर रूपातित परम शुक्ल ध्यान म पचाक्षर अ इ उ ऋ लृ ह स्व स्वर बोलने जितना समय लगे वेदनीय आयुष्य नाम गौत्र कर्म का क्षय कर शरीर से मुक्त होता है। उसके बाद सिद्ध शिला पर जाती है।



# दशम–विभाग

# वार्षिक कर्त्तव्य

विश्व वत्सल्य अनन्त उपकारी परमर्षियो ने आवश्यक कर्त्तव्यो का उपदेश देकर प्रति वर्ष कम से कम एक बार करने योग्य 11 कर्त्तव्य बताये है।

**(1) श्रीसंघ पूजा**–साधु साध्वी श्रावक श्राविका रुप चतुर्विध श्री सघ का पूजन। श्री सध यह श्रमण प्रधान होता है गुणसम्पन्न श्रीसघ शासन का आधार है श्री सघ ससार रसिक नही होता। श्री सघ ससार से विरक्त और ससार का पोपक होता है श्री सघ की पूजा यह कल्याणकारी का परम कर्त्तव्य है शक्ति होतो श्री सघ की साधर्मिवात्सल्य यथा शक्ति करना आवश्यक है इस विश्व मे हरेक का सयोग सहज है। परन्तु साधर्मिका सयोग दुष्प्राप है महापुण्य के उदय से ही साधर्मिका का सयोग मिलता है। साधर्मिका का सगम को भी ज्ञानियो ने महाफलप्रद कहा है तो फिर उनकी योग्य सेवा का फल अतुल्य ही होता है।

**(2) साधर्मिका भक्ति**–शक्ति हो तो हमेशा अपने वहॉ निमत्रण करके सुन्दर से सुन्दर रीति से अशन, पान आदि उत्तम वस्तुओं से भक्ति करनी चाहिये। आपत्ति मे डूबे हुए साधर्मिको धन देकर उद्धार करना धर्म से रहित साधर्मिका विविध प्रकार से धर्म मे स्थिर करना धर्म की आराधना मे जोडना।

**(3) यात्रात्रिक**–वर्ष मे एक बार तो यह कर्त्तव्य विधि पूर्वक करना चाहिये। शक्ति न हो तो महानुभावो को फण्ड करके भी इस कर्त्तव्य को अवश्य वर्ष मे एक वार तो आराधना करनी चाहिये जिनेश्वर देवो के उद्देश्य से जो महोत्सव किया जाये उसे यात्रा कही जाती है। इस यात्रा मे तीन विभाग है।

(1) अष्टाह्निका यात्रा (2) रथयात्रा (3) तीर्थयात्रा।

अष्टाह्निका–श्रावक का हर वर्ष कम स कम एक अट्ठाई महोत्सव वडे धूमधाम से मनाना चाहिये।

(2) रथ यात्रा–रथ यात्रा म भगवान का जुलूस निकाला जाता है। चाँदी के रथ म प्रभु को स्थापित कर स्नात्र महोत्सव पूवक वेण्ड वाजे सहित सारे नगर म भगवान का रथ घुमाया जाता है भव्य आत्माओ को धर्म की प्राप्ति होती है। शिथिल बन हुये धर्म म सुस्थिर बनत है। परन्तु करन वाले को उदारता से आकर्षक रथ यात्रा करनी चाहिये।

(3) तीर्थ यात्रा–श्री शत्रुजय और गिरनार आदि तथा श्री तीर्थंकरो की जन्म भूमि आदि पॉच कल्याणक भूमि तीर्थ कहे जाते है क्योकि जो ससार समुद्र से तारे वह तीर्थ इन तीर्थो की यात्रा विधिपूर्वक एक वर्ष मे एक वार अवश्य करनी चाहिये सम्यग् दर्शन शुद्धि का प्रवल आलम्बन है।

(4) स्नात्र महोत्सव–स्नात्र महोत्सव नाम का चौथा कर्त्तव्य हरेक श्रावक को करना चाहिये। यदि प्रतिदिन न हो सके तो पर्व मे तो अवश्य करना चाहिये और यदि यह भी सम्भव न हो तो वर्ष मे एक वार तो अवश्य आडम्बर पूर्वक सव सामग्रीयो से करनी चाहिये जिससे आत्मा धर्म के सन्मुख बने। यह उत्सव सम्यग्दर्शन की शुद्धि का कारण है।

(5) देवद्रव्य की वृद्धि–जिन मन्दिर जिनमूर्ति की रक्षा करना तथा भक्ति पूर्वक जिर्णोद्धार कराना ज्ञान दर्शन चारित्र रूप गुणो की वृद्धि करने वाला है अन्त म मोक्ष सुख देने वाला है। दव द्रव्य की हानी से दुर्गति होती है इसलिये दव द्रव्य की वृद्धि क लिय तत्पर रहना चाहिये।

(6) महापूजन–पूर्व दिनो मे जिनालय मदिर चैत्य म शान्तिस्नात्र सिद्ध चक्रपूजन भक्तामर पूजन आदि महापूजन पढाना चाहिये। वर्ष म एकवार अवश्य करना चाहिये। पव के दिनो म परमात्मा की अग रचना विशिष्ट आगी जिससे अनक आत्माएँ परमात्म दर्शन से निर्मल एव पाप कर्म से मुक्त बनती है।

(7) **रात्री जागरण**—कल्याणर्थी आत्मा को तीर्थस्थान पर पर्व के दिन कल्याणक दिनो मे गुरु निर्वाण के दिन ऐसे योग्य प्रसग पाकर रात्री जागरण अवश्य करनी चाहिये। रात्रि धर्मध्यान, धर्म विचार, धर्म भावना मे पसार करनी इस रात्री मे वीतराग भक्ति गुणगान मे रक्त रहना चाहिये।

(8) **श्रुत ज्ञान की भक्ति**—श्रुत ज्ञान की भक्ति प्रतिदिन ज्ञान पूजा करनी चाहिए जिन मूर्ति के समान श्रुतज्ञान भी आधारभूत है। आगम न होतो अधेरा है प्रतिदिन न होतो वर्ष मे एक बार ज्ञान पंचमी के दिन अवश्य करनी चाहिये उस दिन ज्ञान भक्ति करना ग्रन्थ पुस्तकें छपाना, आदि श्रुत भक्ति है।

(9) **उद्यापन**—तप के समर्थन के लिये उद्यापन करना चाहिए। उद्यापन मन्दिर के शिखर के ऊपर कलश चढाने जैसा है अनेक प्रकार के तप करने के बाद तप की प्रभावना के लिये उस तप सम्बन्धी उद्यापनो मे कम से कम वर्ष मे एक बार अवश्य विधि मुताबिक करना चाहिये।

(10) **तीर्थ प्रभावना**—कम से कम वर्ष मे एक बार प्रभावना आदि करनी चाहिये। तीर्थ दो प्रकार का है। स्थावर पर्व जगम तीर्थ की प्रभावना करनी चाहिये गुरु प्रवेश महोत्सव तीर्थ की प्रभावना का कारण है। सभी प्रकार के आडम्बर से श्री सघ गुरु के सामने जावे शक्ति मुताबिक बडे आडम्बर पूर्वक गुरु प्रवेश करावे। कौणिक राजा, प्रदेशी राजा ने महोत्सव किया जैसा महोत्सव आदि तीर्थ प्रभावना करे।

(11) **आलोचना**—श्रावक का अन्तिम कर्त्तव्य है प्रायश्चित। गुरु का योग हो तो जघन्य से वर्ष मे एक बार अवश्य प्रायश्चित लेना चाहिये जम्बुद्वीप में जितने पर्वत है रेती है वह सब सोने की रत्न रूप हो जाये, उन सब का दान दे तो भी एक दिन का पाप नही छूटता। परन्तु गुरु मुख से प्रायश्चित लेने से अर्जुन मालि, दृढ़प्रहारी जैसे स्त्री, ब्राह्मण, बाल, गाय इन चार की हत्या करने वाला चोर भी प्रायश्चित से उसी भव मे मोक्ष गया प्रतिवर्ष ये अग्यारह कर्त्तव्य मुक्तिगामी आत्माओ को अवश्य आदरपूर्वक करने चाहिये।

जीवन कर्त्तव्य (1) जिन मन्दिर बनाना (2) गृह मन्दिर बनवाना, (3) जिनबिम्ब स्थापित करना (4) प्रभुप्रतिष्ठा कराना, (5) दीक्षा महोत्सव कराना (6) पददान (7) आगम लेखन (8) पोषध शाला बनवाना।

चातुर्मासिक कर्त्तव्य–(1) नियम ग्रहण (2) देशावगासिक (3) सामायिक (4) अतिथि संविभाग (5) विविधतप (6) अध्ययन, (7) स्वाध्याय (8) यतना पालन।



# 12 भावना

**(1) अनित्य भावना**—पैसा परिवार युवावस्था शरीर सत्ता आदि सभी वस्तु अनित्य है। आज जिस अवस्था में वे वस्तुएँ है कल वे उस अवस्था मे नही रहेगी। दशरथ राजा ने वृद्ध कचुकी को देखकर परिवर्तन शीलता का विचार कर चिन्तन के द्वारा अनित्य भावना प्राप्त कर वैराग्य को प्राप्त किया अनित्य भावना का चिन्तन करते-करते भरत महाराज को वैराग्य हुआ।

**(2) अशरण भावना**—दुःख और मरण के समय ससार के पत्नी माता-पिता आदि कोई शरण नही। जैसे कौशाम्बी देश के राजपुत्र को शूल का रोग शरीर मे हुआ तब पत्नियो ने आसू बहाने लगी। माता-पिता ने स्नेह वात्सल्य के कारण बडे-बडे वैद्य डॉक्टर आदि बुलाये किन्तु वेदना शान्त नही हुई तब राजकुमार ने सोचा वास्तव मे ससार मे मेरा कोई शरण नही सिर्फ धर्म ही शरण है राजकुमार ने रात्री मे चिन्तन किया अभिग्रह धारण किया मेरा रोग आज ही रात्री मे समाप्त हो गया तो दूसरे दिन प्रभात मे चारित्र ले लूगा इस प्रकार अशरण भावना के द्वारा रोग शान्त हुआ दूसरे दिन चारित्र लिया अनाथी कुमार।

**(3) संसार भावना**—इस संसार मे जीव चारो गतियो मे परिश्रम करता रहता है सुख दु.खो को भोगता रहता है ससार मे अनेक प्रकार के सम्बन्धो से जुडता रहता है ससार भावना का चिन्तन करते मल्लि नाथ के छ. मित्रो को वैराग्य हुआ।

**(4) एकत्व भावना**—जीव अकेला आया है। अकेला जायेगा सुख-दु.ख स्वय भोगता है। नमिराज ऋषि व्याधिग्रस्त हो गये। रानियॉ चन्दन घिसने लगी। कगन टकराने की आवाज नमिराज सहन नही कर पाये। रानियो ने

सब कगन खोलकर सिर्फ एक कगन रखा। आवाज आनी वद हो गई नमिराज का चिन्तन ने मोड लिया एकत्व मे ही शान्ति है। अनेकत्व मे अशान्ति है। ससार मे सभी वस्तुओ का त्याग कर व्रत स्वीकार करूँगा। रोग शान्त हुआ सवेरे चारित्र लिया। इस प्रकार एकत्व भावन भाते कर्मों को रोकने मे समर्थ बने।

(5) अन्यत्व भावना–परिवार पैसे पत्नी शरीर वगैरह सभी पर है मेरे नहीं मरुदेवी माता ने तथा मृगापुत्र ने इस चिन्तन से धर्म ध्यान पर चढकर के शुक्ल ध्यान पर आरूढ होकर केवल ज्ञान प्राप्त किया।

(6) अशुचि भावना–यह शरीर मास खून हड्डियाँ से बना हुआ है मलमूत्र से भरा हुआ है। नाक आदि से अपवित्र वस्तुएँ बहती रहती हैं सुगन्धी आहार भी शरीर मे दुर्गंध वाला बन जाता है। अशुचिभावना पर चिन्तन करते हुये सनत्कुमार को वैराग्य हुआ।

(7) आश्रव भावना–आश्रव के 42 भेद बताये हैं। उनसे आत्मा मे कर्म आते ही रहत हैं ओर आत्मा उनसे भारी बनती रहती है ये सब कब रूकेगे इत्यादि आश्रव भावना का चिन्तन करते हुए समुद्र पाल मुनि को वैराग्य हुआ।

(8) सवर भावना–समिति गुप्ति वगैरह 57 भदो का चिन्तन करते हुए हरिकेशी बल मुनि को वैराग्य हुआ।

(9) निर्जरा भावना–आगे कहे जाने वाले अनशन आदि निर्जरा के 12 भेदा का चिन्तन करते अर्जुन माली को वैराग्य हुआ।

(10) लोकत्वभावना–चौदह राजलोक उसमे रहे हुए 6 द्रव्य देव व नारक के स्थान असख्यात द्वीप समुन्द्र वगैरह का चिन्तन करते शिवराजर्षि को वैराग्य हुआ।

(11) बोधि दुर्लभ भावना–अनादि काल से भटकते हुए जीव को चक्रवर्तीपना देवपना राजपना इत्यादि सुलभ है। किन्तु सम्यग्दर्शन प्राप्त

करना दु:शक्य है अत सम्यक्त्व प्राप्ति के लिये प्रयत्नशील रहे व प्राप्त सम्यक्त्व वाली आत्मा उनका रक्षण करे। इस प्रकार चिन्तन करते ऋषभदेव के 99 पुत्र को वैराग्य हुआ।

**(12) धर्मभावना**–ससार सागर से पार उतारने वाला धर्म ही है धर्म के प्रभाव से सुख मिलता है लोक भी धर्म प्रभाव से अंतरिक्ष मे निराधार रहा हुआ है। इत्यादि चिन्तन करते धर्मरूचि अणगार को वैराग्य हुआ।

***(i)* मैत्री भावना**–इस विश्व मे मेरा कोई भी शत्रु नही है। प्राणि मात्र के साथ मेरी मित्रता है विश्व के प्राणी मात्र का कल्याण होवे यही हार्दिक अभिलाषा है और मेरा आत्म कल्याण का अपूर्व उपाय है ऐसा चिन्तन से युगबाहु मर कर देवलोक मे गया।

***(ii)* प्रमोद भावना**–इस विश्व मे सुन्दर परिणाम को लाने वाले गुणो की प्राप्ति दुर्लभ है ऐसा मानकर दूसरो मे जो गुण दिखे उनको देखकर अपना हृदय आनन्द विभोर हो जावे वह अपनी आत्मा मे गुणों को विकसित करने का एक अमूल्य उपाय है।

***(iii)* कारुण्य भावना**–रोग बुढापा दरिद्रता सद्धर्म की अप्राप्ति से दु:खी प्राणियो को देखकर हृदय मे दया परिणाम अकुरित होवे बिचारे ! ये प्राणी दुःख से मुक्त कैसे होवे इत्यादि चिन्तन ।

**मध्यस्थ भावना**–जिन आत्माओ के कल्याण के लिए उनको सन्मार्ग पर लाने के लिय प्रयत्न करने पर भी यदि वे सन्मार्ग पर नही आते तो उनके प्रति द्वेषी बनकर तिरस्कार की भावना न लाकर उनकी उपेक्षा करनी चाहिये यही मध्यस्थ भावना है।



# सामान्य प्रश्नोत्तर 12

प्रश्न 1 धर्म किसे कहते हैं।
उत्तर—जो दुर्गति मे जाते हुए जीव का बचाता है।
प्रश्न 2 धर्म का मूल क्या है।
उत्तर—विनय।
प्रश्न 3 विनय का अर्थ क्या है।
उत्तर—विशिष्ट नीति (न्याय)।
प्रश्न 4 पाप का भूल क्या है।
उत्तर—लोभ।
प्रश्न 5 रोग का मूल क्या है।
उत्तर—स्वादिष्ट वस्तु खाने का कुव्यसन।
प्रश्न 6 दु ख का मूल क्या है।
उत्तर—राग (स्नेही)।
प्रश्न 7 दु ख किसे कहते हैं।
उत्तर—परतन्त्रता।
प्रश्न 8 सुख किसे कहते हैं।
उत्तर—सज्ञान स्वतन्त्रता।
प्रश्न 9 सुख का निदान क्या है।
उत्तर— सतोष।
प्रश्न 10 सतोष का अर्थ क्या है।
उत्तर—इच्छाओ को रोकना।
प्रश्न 11 ससार में जागृत कौन है।
उत्तर—विवेकी समदृष्टि।
प्रश्न 12. ससार में सुप्त कौन है।
उत्तर—अविवेकी मिथ्या दृष्टि।
प्रश्न 13 ससार में मदिरा कौन सी है।
उत्तर—मोह।

**प्रश्न 14.** संसार में अमृत कौन सा है।
उत्तर– अनुभवियो का हितोपदेश।
**प्रश्न 15.** संसार में अग्नि कौन सी है।
उत्तर–ईर्ष्या।
**प्रश्न 16.** गुरु कौन हो सकता है ?
उत्तर–जो आत्मा के हितार्थ उपदेश देता है।
**प्रश्न 17.** हित का अर्थ क्या है ?
उत्तर–कर्म दुःख से मुक्त होना।
**प्रश्न 18.** शिष्य किसे कहते हैं ?
उत्तर–जो गुरु की आज्ञा धारक और शक्तिकारक
**प्रश्न 19.** दरिद्री कौन है ?
उत्तर–अधिक तृषणावान मनुष्य।
**प्रश्न 20.** श्रीमंत कौन है ?
उत्तर–सर्वथा सतोषी
**प्रश्न 21.** मूर्ख कौन है ?
उत्तर–जो अमूल्य मनुष्य भव व्यर्थ गमाता।
**प्रश्न 22.** चतुर कौन है ?
उत्तर–जो जन्म सफल करता है।
**प्रश्न 23.** शत्रु कौन है ?
उत्तर–मनोविकार
**प्रश्न 24.** मित्र कौन है ?
उत्तर–आत्म बोध
**प्रश्न 25.** अनित्य क्या है ?
उत्तर–पौद्गलिक सर्व वस्तुएँ।
**प्रश्न 26.** अचल क्या है ?
उत्तर–परमात्म स्वरूप।
**प्रश्न 27.** संसार किसका दास है ?
उत्तर–आशा का।
**प्रश्न 28.** सातव्यसन कौन से है ?
उत्तर–जुआ, मांस, मद्य, वैश्यागमन, शिकार, चोरी, परस्त्री।

प्रश्न 29 क्या जानना मुश्किल है ?
उत्तर—स्वदोष तथा अपना स्वरूप।
प्रश्न 30 जड का धर्म क्या है ?
उत्तर—सडना गिरना रूपान्तर होना।
प्रश्न 31 ससार का बीज क्या है ?
उत्तर—राग द्वेष
प्रश्न 32 ज्ञान किसे कहते है ?
उत्तर—जो यर्थाथ को जाने।
प्रश्न 33 साधु कौन है ?
उत्तर—जो आत्म कार्य साधता है।
प्रश्न 34 मनुष्य कौन है ?
उत्तर—जिसमे मनुष्यत्व हो।
प्रश्न 35 मनुष्य शीर मे पशु कौन है।
उत्तर—जिसमे सारा सार हिताहित का ज्ञान न हो।
प्रश्न 36 देव कौन है ?
उत्तर—जिसमे दिव्य गुण भरे हो।
प्रश्न 37 शास्त्र का अर्थ क्या है ?
उत्तर—जिससे शिक्षा मिलती हो।
प्रश्न 38 सूत्र किसे कहते हैं ?
उत्तर—जिसमे मूल कम भावार्थ अधिक हो।
प्रश्न 39 अस्थिर वस्तु कौन सी है।
उत्तर—धन यौवन आयुष्य।
प्रश्न 40 शल्य की तरह दु खदाई कौन है ?
उत्तर—गुप्त कृत पाप कर्म।
प्रश्न 41 आदरने योग्य क्या है ?
उत्तर—सद्‌गुरु के वचन।
प्रश्न 42 सच्चा लाभ कौन सा है ?
उत्तर—आत्म स्वरूप की पहचान।
प्रश्न 43 विश्व को किसने जीता है ?
उत्तर—जिसने मन को जीत लिया है।

**प्रश्न 44. अभय का स्थान कौन-सा है ?**

उत्तर—यर्थाथ वैराग्य।

**प्रश्न 45. समस्त संसार में उन्नत कौन है ?**

उत्तर—निष्पृही मानव (निराशी)

**प्रश्न 46. मन कैसे जीता जा सकता है।**

उत्तर—वैराग्यमय अभ्यास से।

**प्रश्न 47. धर्म का स्वरूप क्या है ?**

उत्तर—परम सत्य।

**प्रश्न 48. धर्म वृक्ष का फल क्या है ?**

उत्तर—मोक्ष (निर्वांण)

**प्रश्न 49. मोक्ष का प्रथम चरण कौन सा है ?**

उत्तर— सच्चे शास्त्र का श्रवण।

**प्रश्न 50. मोक्ष का बीज क्या है ?**

उत्तर—सम्यक् ज्ञान (सच्चा ज्ञान)

**प्रश्न 51. मोक्ष फल का रस क्या है ?**

उत्तर—परमानन्द।

**प्रश्न 52. परमानन्द स्वरूप किसका है।**

उत्तर—अपनी आत्मा का।

**प्रश्न 53. सर्व दुःखों से छूट जाना उसका नाम क्या है ?**

उत्तर—मुक्ति या मोक्ष।

**प्रश्न 54. चार गति में से मोक्ष किस गति में से जा सकते हैं।**

उत्तर—मनुष्य।

**प्रश्न 55. क्या करने से कर्मो की निर्जरा होती है।**

उत्तर—तपस्या करने से।

**प्रश्न 56. बहुत पाप करने वाला जीव कहा जाता है।**

उत्तर—नरक मे।

**प्रश्न 57. प्रमाद का अर्थ क्या है।**

उत्तर—धर्म कार्य मे आलस्य करना।



# तप महिमा 4

**प्रश्न 1 एक पोषध सहित पोरसी का क्या फल है ?**

उत्तर–3 अरब 46 करोड 22 लाख 22 हजार 222 पल्योपम नारकी के दुख टलते हैं।

**प्रश्न 2 घडी घडी के पच्चखाण से क्या लाभ मिलता है।**

उत्तर–2 करोड 53 हजार 408 पल्योपम नारकी के दुख टलते है।

**प्रश्न 3 एक नवकारसी का क्या फल है।**

उत्तर–100 वर्ष का नारकी के दुख टलते है।

**प्रश्न 4 एक पोरसी का क्या फल है।**

उत्तर–एक हजार वर्ष का।

**प्रश्न 5 साठ पोरसी का क्या फल।**

उत्तर–दस हजार वर्ष नारकी के दुख टलते हैं।

**प्रश्न 6 परि मुड्ड का क्या फल है ?**

उत्तर–एक लाख वर्ष का नरक का आयुष्य टलता है।

**प्रश्न 7 एक एकासने का क्या फल है ?**

उत्तर–दस लाख वर्ष का नारकी के दुख टलते हैं।

**प्रश्न 8 एक एकल ठाना का क्या फल के दुख टलते हैं।**

उत्तर–एक करोड वर्ष का नारकी के दुख टलते हैं।

**प्रश्न 9 एक आयविल से क्या फल मिलता है।**

उत्तर–एक अरब वर्ष का नारकी के दुख टलते हैं।

**प्रश्न 10 एक उपवास का क्या फल मिलता है।**

उत्तर–1000 करोड वर्ष का नारकी के दुख टलते हैं।

**प्रश्न 11 एक अभिग्रह का क्या फल है।**

उत्तर–10000 क्रोड वर्ष का नारकी के दुख टलते हैं।



# बहु रत्न वसुन्धरा

## (दिव्य पुरुषों की गौरव गाथा)

(1) विमलशा ने पूरी जमीन पर स्पेश्यल बनाई हुई चोरस सुवर्ण मुद्राए बिछाकर आबु पर प्रभु मदिर के लिये जमीन खरीदी।

(2) विमलशा ने 18 करोड 53 लाख रुपये खर्चकर देलवाडा मे मदिर का निर्माण कराया।

(3) वस्तुपाल तेजपाल ने आबु पर 12,5300,000 द्रव्य खर्च कर जिन मन्दिर का निर्माण करवाया।

(4) बाहदश ने आकर कहा, मदिर मे दारो पड गई है ऐसे अशुभ समाचार लाने वालो को भी दुगना इनाम दिया।

(5) देदाशा ने सोने की पौषधशाला बनाने को तैयार हो गये। परन्तु चोरी के भय से चूने मे केशर मिश्रित करके पौषधशाला बनाई।

(6) कुमार पाल राजा ने तारगा, खभात, पाटण कुमारियाजी आदि स्थानो मे 1944 जिनालयो का निर्माण कराया 16,000 मन्दिरो का जिर्णोद्वार कराया 36,000 जिन बिम्ब भराये। अपने पिताजी के आत्म श्रेयार्थ त्रिभुवनपाल विहार नामक भव्य प्रसाद का निवार्ण कराया। उसमे रत्न की 24 प्रतिमाजी सुर्वण की 24 प्रतिमाजी और 24 की चॉदी की प्रतिष्ठा करवाई। मूलनायक नेमिनाथ प्रभु की 125 इच की रिष्ट रत्नमयी प्रतिमा भराई इस जिनालय मे कुमार पाल ने छियानवे करोड सोना मुहरो का सद्व्यय किया। कुमार पाल राजा त्रिभुवन पाल विहार मे प्रतिदिन 62 सामन्तो तथा 1800 श्रीमन्तो 72 राजाओ के साथ अष्ट प्रकारी पूजा करते थे।

(7) भरत चक्रवर्ती अपनी अगुठी से नीलम रत्न की प्रतिमा भराई अष्टापद पर चौविस तीर्थकरो के रत्न मय बिम्ब भराये।

(8) सप्रति राजाने सवा लाख नविन जिन मदिर बनवाये सवा करोड प्रतिमाये भराई 13 हजार जिर्णोद्वार कराये 95 हजार पच धातु की प्रतिमाये बनवाई 100 दान शालाए– कायम की इस तरह जिन मन्दिरो से तीन खण्ड की भूमि अलकृत की तथा जिनालय के शिलान्यास का समाचार आने के बाद भी सप्रति राजा भोजन करते।

(9) सिद्ध सैन सूरि जी ने विक्रमादित्य राजा को प्रतिबोध देकर शत्रुजय का सघ निकलवाया। सिद्धसेन सूरि जी के उपदेश से 170 सोने के मदिरो का अन्य राजाओ को उपदेश देकर तीर्थ उद्धार कराये।

(10) वस्तुपाल का बडा भाई लुणिग मृत्यु शय्या मे पडे थे उस समय वस्तुपाल भाई के गले लगाकर पूछता है भाई आप की अन्तिम इच्छा बताइये। काल दीपक बुझने लगा है लुणिग आर्थिक स्थिति देखकर कहा तीन काल नवकार का जाप करना। वस्तुपाल बोलते है भैया ओर कुछ मागिये भैया मैने विमल व वसही नामक मन्दिर का दर्शन करने गया मैने मन ही मन म सकल्प किया ऐसा विशाल जिन मदिर बनाने का सद्भाग्य नहीं है। परन्तु इन मदिर मे छोटा सा गोखला बनाकर एक बिम्ब की प्रतिष्ठा करवाऊँगा वस्तुपाल भाई के स्वपन को शाकार देने के लिये दृढ वचनो के साथ कहते हैं आप विश्वास रखो वचन देता हूँ। आपके नाम से आबु की धरती पर एक भव्य जिनालय बनावा कर ही रहूँगा। भाई की भावना का हार्दिक अनुमादन करते हुवे लुणिग ने प्राण छोड दिये। मत्रीश्वर वस्तुपाल तेजपाल ने अपनी जीवन काल मे कुल 5 हजार जिनालयो का निर्माण कराया और सवा लाख जिन बिम्ब भराये।

(11) अनुपमा देवी ने प्रभु पूजा करते ऐसे भाव उत्पन्न हुवे की बत्तीस लाख सोना मुहरा के आभूषण उतारकर प्रभु चरणो मे रख दिये उसी वक्त 1 करोड पुष्पो से परमात्मा की पूजा की। देरानी की भक्ति भावना देखकर जेठानी ललिता देवी हृदय भी द्रवित हो गया। उसने भी बत्तीस लाख के आभूषण प्रभुचरणो मे समर्पित कर दिये। दासी के शरीर पर एक लाख के गहने थे वह अपनी सेठानी को देखकर उसके भाव जगह उठे उसने भी सारे दागिने उतार कर प्रभु चरणो मे समर्पित कर दिये।

(12) सिद्धराज ने 85 इज की श्री ऋषभ देव की प्रतिमा भराई। राज विहार नामक विशाल जिनालय मे प्रतिष्ठा कराई।

(13) हसुमति के मजाक से पासिल ने पैतालीस हजार मणँ सुवर्ण से प्रतिमा भराई जिनालय बनाया। रग मडप का लाभ अपनी विधवा बहन को दिया। नौ लाख सोना की मुहरे व्यय करके मेघनाद मडप का निर्माण कराया।

(14) काली के कडदे वचन से घनसार के घर आये शिल्पियो को देखकर पत्नी को कहा मेरे पास तो धन नही है तुम चाहो तो जेवर बेच कर मदिर का जीर्णोद्धार करवाये। पत्नी ने आभूषण उताकर जीर्णोंद्धार के लिये दे दिये। प्रतिष्ठा महोत्सव के खर्च के लिये धनसार धनोपार्जन के लिये परदेश गये। इन्द्र ने धनसार को रत्न पोट ली दी। उससे धनसार ने बडे महोत्सव के साथ प्रतिष्ठा कराई और अपनी भाई की पत्नी को सुवर्ण जीभ भेट की। सघ बोलने लगा कटु वचन बोलने वाली काली को यह उपहार।

(15) सिद्धराज ने साजन मत्री को दडनायक रूप मे नियुक्त किया था एक बार कर लेने सौराष्ट्र भेजा गिरनार तीर्थ की यात्रा करने गये बिजली गिरने से मदिर की स्थिति देखकर हृदय द्रवित हो गया। उन्होने तीन साल की वसूल की गई कर की सारी रकम जीर्णोद्धार मे लगा दी। सिद्धराज को किसने शिकायत कर दी। दूसरे दिन गिरनार पर पधारे। गगन चूम्बी दूध से सफेद शिखरो को देखकर सिद्धराजा के मुँह से निकल गया धन्य है उसकी माता जिसने ऐसे मन्दिर का निर्माण कराया। पीछे खडे मन्त्री राज बोले धन्य है माता मीनल देवी को सिद्धराज जैसे पुत्र को जन्म दिया वचन सुनकर राजा मुडकर देखा मंत्री साढे बारह करोड़ सोना मुहरो से भरे थाल दिखाते है महाराज देख लीजिये ये सोन मुहरे और यह जिनालय दोनो में जो पसद हो रख लीजिये आपका धन मैने जीर्णोद्धार मे लगा दिया अब आप को पुण्य नही चाहिये तो रकम भी जमा करके रखी है। आपको जो चाहिये उठाइये सिद्धराजा के मुँह से तुरन्त निकल गया धन्य है मन्त्रीश्वर तुमने मुझे इतना लाभ देकर मेरा जीवन धन्य बना दिया।

खुश होकर राजा ने 12 गॉव भेट दिये मदिर निर्वाह के लिये। श्रेष्ठि ने साढे बारह क्रोड सुवर्ण मोहरो से बथली मे चार नूतन जिनालयो को बनाये।

(16) जगड ने सवा करोड की बोली लगाकर सघ माला पहनी।

(17) कुमारपाल का पुत्र नृपदेव सिह मृत्यु शय्या पर सो गया उस समय कुमार पाल पूछे बेटा जो इच्छा हो वह बोलो पिताजी इतने बडे राज्य के राजा होते हुये ईंट पत्थर के मदिर बनाये राजा वह कहलाता भरत महाराजा जैसे सोने का मदिर रत्न की प्रतिमा भरवाये। मेरी इच्छा यह थी कि मै राजा बनकर सोने के मदिर बनाउ रत्नमय बिब भराउ।

(18) रावण ने मणिरत्नो का गृह मदिर बनवाकर नीलम रत्नमय प्रभु प्रतिमा विराजमान कर प्रतिदिन जिन भक्ति करता।

(19) जस्वड ने शत्रुजय का उद्धार कराया।

(20) सवचद सोमचद ने एक लाख रुपये से सिद्धाचल तीर्थं पर जिनालय बनाया वह आज ही सवासोमा की टूक के नाम से पहचाना जाता है।

(21) लक्ष्मी पति सिह ने 20 लाख रुपये माता के कहने से जिनालय मे लगाये। भीमा कुडलिया ने सकट के समय भी तीर्थोद्धार का अवसर हाथ से नहीं जाने दिया अपनी कमाई की सात द्रम दान मे दे दिया।

(22) श्रेणिक राजा ने जिस दिशा मे प्रभु विचर रहे थे उसी दिशा म सात कदम आगे जाकर 108 सुवर्ण जौ का स्वास्तिक बनाते थे।

(23) बाणभट्टसूरि आकाश गामिनी विद्या द्वारा सिद्धाचल गिरनार आदि के दर्शन कर आहार पानी करते।

(24) आम राजा ने गौवर्धन पर्वत पर साढे तीन करोड मुद्राएँ खर्च कर जिन मन्दिर बनाये।

(25) रत्नाकर सूरि कहते हैं मैं उस धवलक श्रावक को कैसे भूलूँ जिसने मुझे परिग्रह की आसक्ति से मुक्त किया।

(26) वस्तुपाल राज कहत है मै धर्मगुरु का अपमान करने वालो को माफी नहीं दे सकता। क्षमा के नाम पर कायरता है। मै तो धर्म गुरु की अपमान कराने वाले के हाथ ही कटवा दिये।

(27) पेथडसा के वहाँ ब्रह्मचारी की ओर से कम्बल भेंट आने पर 32 साल की उम्र मे आजीवन ब्रह्मचर्य व्रत स्वीकार लिया।

(28) कुमार पाल राजा प्रतिदिन वीतराग स्तोत्र एव योग शास्त्र का स्वाध्याय करके मुँह मे पानी डालते। अष्टमि चतुर्दशी को पोषध, सुबह शाम सामायिक शाम को प्रतिदिन आरती करते थे।

(29) राजा विक्रमादित्य एक करोड स्वर्णमुद्रा से सिद्धसेन दिवाकर सूरिका गुरु पूजन किया था।

(30) आमराजा ने सवा करोड स्वर्ण मुद्रा से आचार्य सिद्धसेन दिवाकर का गुरु पूजन किया था। और बाणभट्ट सूरि के आचार्य पद के समय एक करोड मुद्राएँ खर्च की।

(31) झाझणशा ने पूरे गुजरात को पाँच दिन तक भोजन कराया।

(32) कृष्णर्षि जहाँ पारणा करते वहाँ पर श्रावक लोक जिनालय बनाते।

(33) कुमार पाल राजा हेमचन्द्रसूरि की प्रतिदिन 108 सुवर्ण कमलो से गुरु पूजा करते।

(34) अनुपमा देवी ने कारीगरो से कहा, मदिर के काम मे नक्काशी करते-करते जितना सगमरमर का चूर्ण पडेगा उसके वजन जितना सोना तोलकर दिया जायेगा।

(35) विमलमत्री श्रीदेवी आबू पर जिनालय का निर्माण कार्य शुरू कराया। देवी ने कहा विमल तेरे नसीब में 'आरस या वारिस' प्रभु मदिर या पुत्र दोनो मे एक ही है विमलशा ने कहाँ आरस इस दम्पती के सत्त्व का गीत गाता हुआ वह जिनालय विमल वसही के नाम से सुशोभित है।

(36) पेथडशा हेमड के नाम से सदाव्रत चला रहे थे एक दिन हेमड मत्री भोजन करने गये सचालकों को पूछा सदाव्रत कौन चलाता है। जवाब मिला मत्रीश्वर हेमड। मैने तो नही चलाया। पेथडसा से मिले आपको मुझ पर प्रेम है तो देवगिरि मे किसी शुभ स्थान मे जिनालय के लिये जगह चाहिये करोडो रुपयो के व्यय से पेथडशा सुविशाल जिन मन्दिर बनाया।

(37) उदयन मत्री ने मकान खरीदा वहाँ पर सोने का भरा चरु निकला उदयन ने स्वीकार नहीं किया राजा ने फैसला किया उदयन ने मत्री ने उस धन को लेकर जिन मदिर बनाया।

(38) राजा कुमारपाल ने अन्तिम चौदह वर्ष मे चौदह करोड स्वर्ण मुद्राएँ साधर्मिक भक्ति मे व्यय की।

(39) श्री कृष्ण वासुदेव ने 18000 साधुओ को विधिपूर्वक वन्दन कर तीर्थंकर नाम कर्म का बन्ध किया क्षायिक समकित धारी बने चार नरक की बधतोडे। धन्य है। एसे वीर पुरुषो को राजकुमार पालने अन्तिम चौदह वर्ष मे चौदह करोड स्वर्ण मुद्राएँ साधर्मिक भक्ति मे व्यय की।

(40) थराद क आभूसघवी ने 360 साधर्मिक को अपने जैसे श्रीमत बनाया था।

(41) सत्य व्रत के पालन से खुश होकर फिराज शाह ने महण सिह को करोडपति बनाया था।

(42) सम्भव नाथ भगवान ने तीसर भव मे तीर्थंकर नाम कर्म का उपार्जन दुष्काल म की गई साधर्मिक भक्ति ही प्रमुख कारण थी।

(43) माडवगर मे ऐसा नियम था नया साधर्मिक गाँव मे आवे तो उसकी एक ईंट एव सुर्वण मुद्रा देते थे जिससे वह धनाढय बन जाते थे।

(44) सेठ मोतीशा ने शत्रुजय पर मोतीशा की टूक मे भव्य गगन चूबि जिनालय बनाया अनेको मूर्ति भराई। बम्बई मद्रास आदि अनेको स्थान मे भव्य जिनालय दादावाडी आदि अनेको शासन के कार्य किये धन्य है दानवीर सेठ मोतीशा जिन्होने अपने पूर्वजो का गौरव बढाया।

(45) दानवीर जगडुशा ने स० 1315 मे दुषकाल के समय विभिन्न देशो म 281 दानशालाये खोली एव राजाआ को इतना दान दिया था विमलदेव को 8000 मुद्रा हमीर देव को 12000 मुद्रा दिल्ली के सुलतान को 21000 मुद्रा मालवी के राजवी को 18000 मेवाड के राजवी को 3200 मुद्रा अन्न दान दिया था।

(46) खरतर गच्छाचार्य जिनप्रभसूरि प्रतिदिन नवीन पाँच गाथा की रचना करने के बाद ही आहार पानी ग्रहण करते ऐसा अभिग्रह था।

(47) धर्मघोष सूरि सिर्फ छः घटिका मे 500 श्लोक कंठस्थ करते थे।

(48) उपाध्याय यशोविजयजी 5000 श्लोक एक रात्री मे कठस्थ करते थे।

(49) उपाध्याय विनय विजयजी 3000 श्लोक कठस्थ किये थे।

(50) पेथडशा मत्री भगवती सूत्र का ख्याख्यान मे सुनते समय उसमे आने वाले प्रत्येक गोयमा शब्द ही एक सुवर्ण मोहर से पूजा करते थे ऐसे 36000 सुवर्ण मुद्राओ से पूजा की उस द्रव्य से भरुच मे सात ज्ञान भण्डार स्थापित किये।

(51) पेथडशा की पत्नी प्रतिदिन मदिर जाते समय सवासेर स्वर्ण का दान देती थी।

(52) मल्लवादी ने शिला दिव्य राजा की सभा मे बौद्धो को पराजय कर के सिद्धाचल तीर्थ को बौद्धो के अधिपत्य से मुक्त कराया।

(53) शोभन वो स्तुती रचना मे इतने तल्लीन थे कि पात्र मे पथ डाल दिया तो भी पता नही चला।

(54) घन्ना सा ने राणकपूर तीर्थ बनाकर अपने नाम को अमर कर दिया।

जैनम् जयति शासनम्



